ज्ञानेश्वर कृत

# श्रीमद्भगवद्गीता

# ज्ञानेश्वर गीता

संत ज्ञानेश्वर



ज्ञानेश्वर कृत

# श्रीमद्भगवद्गीता
# ज्ञानेश्वर
# गीता





**प्रधान सपादक**
**संजीव प्रसाद 'परमहंस'**

**सहायक संपादक :**
गुरबचन सिंह
सुदर्शन भटिया
डॉ. सत्यपाल शर्मा

**कार्यकारी प्रमुख सलाहकार समिति :**
मनीष पाराशर, राजेश ग्रोवर,
इलहाम, श्याम जगोता,

पुस्तक का आवरण प्रसिद्ध चित्रकार इलहामुद्दीन
के द्वारा तथा आन्तरिक साज-सज्जा
विवेक श्रीहरि कौशिक के द्वारा की गई है।
उनके इस सहयोग के लिए 'दिल्ली पुस्तक सदन'
संस्था का प्रधान सम्पादकीय कार्यालय विशेष
रूप से आभारी है।



**दिल्ली पुस्तक सदन**
शाहदरा, दिल्ली-110032

# आमुख

सन्त ज्ञानेश्वर कृत इस महान् ग्रन्थ 'श्रीमद्भगवद्गीता' को हम आपके सम्मुख प्रस्तुत करने जा रहे हैं। इसको मूल रूप से मराठी भाषा में आज से कोई 700 वर्ष पूर्व लिखा गया था। इस महान् ग्रन्थ के रचनाकार की आयु उस समय मात्र 15 वर्ष की थी। इतनी छोटी आयु में, इतना बड़ा ज्ञान, ईश्वर द्वारा सौंपा गया कार्य तथा उस द्वारा प्रदत्त चमत्कार ही थे। इस ग्रन्थ के मूल सृजनकार मात्र 21 वर्ष की आयु में इस दुनिया से विदा हो, परम परमेश्वर की ज्योति में समा गए। उन्होंने इतनी अल्पायु में, कुछ ही समय में जो ग्रन्थ पूर्ण किया, उसके समान्तर या उससे बेहतर और कोई ग्रन्थ उपलब्ध नहीं।

यह ग्रन्थ 'श्रीमद्भगवद्गीता' की टीका है। उनसे पहले तथा बाद में अनेक विद्वानों ने, शिक्षाविदों ने श्री गीता पर टीकाएं लिखीं। जिन महान् विद्वानों तथा वन्दनीय लोगों ने गीता पर टीका के रूप में अपने अनुभव तथा विचार प्रकाशित किए उनमें जगद्गुरु शंकराचार्य, डॉ. राधाकृष्णन, लोकमान्य तिलक तथा कुछ विदेशी लेखकों का जिक्र करना अनिवार्य है। शिक्षाविदों व श्रीगीता के उपासकों व साधकों का मानना है कि इतनी अल्पायु में जो गीता पर विस्तृत टीका संत शिरोमणि श्री ज्ञानेश्वर जी महाराज ने लिखी, उतनी मान्यता प्राप्त तथा सम्पूर्ण टीका अन्यत्र उपलब्ध नहीं।

चूंकि हमने इस महान् ग्रन्थ को आपके सम्मुख रखने का पुनीत कार्य अपने हाथों में लिया है, हम इस ग्रन्थ के सृजनकार श्री ज्ञानेश्वर जी के पूर्वजों, परिवार, चमत्कारों व कार्यों को भी संक्षेप में अगले पृष्ठों पर प्रस्तुत कर रहे हैं। मूल मराठी ग्रन्थ के हिन्दी में अनुवादक पद्मश्री बाबू रामचन्द्र वर्मा जी का भी आभार प्रकट करते हैं, जिनके श्रमसाध्य कार्य की पुनःप्रस्तुति तथा सम्पादन करने का अवसर हमें उपलब्ध हुआ है।

चूंकि मूल ग्रन्थ मराठी में तो लिखा गया था, मगर इसमें अन्य 56 भाषाओं के शब्द भी यत्र-तत्र मिलते हे, इसीलिए विद्वान् अनुवादक से कुछ अर्थ-भेद होने की सम्भावना को नकारा नहीं जा सकता। इस ज्ञान के भण्डार की साभार प्रस्तुति मेरे लिए तथा प्रकाशक के लिए हर्षपूर्ण विषय है। महान् संत ज्ञानेश्वर के इस कार्य को हमारा नमन तथा साधुवाद।

पढ़ने को मिलता है कि 'भारत' या 'जय भारत' अथवा 'महाभारत' के रचनाकार महर्षि वेद व्यास ने ग्रन्थ को लिपिबद्ध करने के लिए 'श्री गणेश जी' को आमन्त्रित किया और उन्होंने बिना रुके, बिना प्रश्न किए, बिना कोई विराम लिये उस ग्रन्थ को लेखनीबद्ध किया। आज से कोई 700 वर्ष पूर्व, मात्र पन्द्रह वर्ष की आयु में सत शिरोमणि ज्ञानेश्वर जी ने इसे लेखनीबद्ध कराने के लिए सच्चिदानन्द बाबा की सेवा व सहायता ली। उन्होंने इस महान् कार्य को नेवासे में महालया देवी के मन्दिर में बैठकर विक्रमी संवत् 1347 को पूर्ण किया। रचनाकार तथा लिपिक, दोनों को हमारा शत्-शत् प्रणाम।

ईसा की तेरहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध चल रहा था। काशी के विख्यात सन्त स्वामी रामानन्द अपने कुछ शिष्यों के साथ धर्म प्रचार के लिए दक्षिण भारत की यात्रा पर थे। जिस समय वे महाराष्ट्र के आलन्दी नामक गांव

म ठहरे हुए थे, रुक्मिणी नामक एक युवती ने आकर उन्हें प्रणाम किया  स्वामीजी ने सहज भाव से आशीर्वा के रूप में कह दिया—"पुत्रवती भव !"

साधारणतः स्त्रियां इस आशीर्वाद से प्रसन्न होती हैं, पर वह युवती स्वामीजी का वचन सुनते ही सिसक-सिसककर रोने लगी।

"अरे ! यह क्या ? रोती क्यों है, पुत्री !" स्वामीजी ने चिन्ता और आश्चर्य से उसकी ओर देखा।

"महाराज !" युवती ने किसी तरह अपने को स्थिर करके कहा—"आपका आशीर्वाद सफल नहीं हो सकता। मैं बड़ी अभागिनी हूं।"

"क्यों, क्या हुआ ? तुम्हारे पति कहां हैं ?" स्वामीजी का अचरज और बढ़ा।

"महाराज ! वे विवाह के थोड़े दिन बाद ही घर-गृहस्थी त्याग कर काशी चले गए थे। अब सुनने में आया है कि वह वहां संन्यासी हो गए हैं।"

"अच्छा !" कहकर स्वामी रामानन्द क्षण-भर को मौन हो गए, फिर आस-पास के लोगों से उस स्त्री के विषय मे पूछा, तो पता चला कि इसके पति का नाम विट्ठल पन्त है। वह पैष्ण गांव का निवासी है। यहां आलन्दी में यह युवती अपने पिता के घर रह रही है। विट्ठल बचपन से ही धार्मिक विचारों का और हरि भक्त था। वह काशी में संन्यासी होकर अब पता नहीं, कहां है।

स्वामी रामानन्द की स्मृति में कौंध गया—एक विट्ठल पन्त ने अभी कुछ दिन पहले अपने को निरा अकेला बताकर मुझसे संन्यास की दीक्षा ली थी। तो क्या, वही इस युवती का पति है ?

लोगों से पूछताछ करने पर निश्चित हो गया कि हां, वही विट्ठल पन्त इसका पति है। स्वामीजी ने आगे की यात्रा स्थगित कर दी और युवती, उसके माता-पिता तथा दो-तीन अन्य सम्बन्धियों को लेकर वहीं से वापस लौट पडे। काशी पहुंचकर उन्होंने विट्ठल को समझा-बुझाकर फिर से गृहस्थी में जाने की आज्ञा दी। विट्ठल का हठ दूर हो गया। उसने स्वामीजी के निर्देशानुसार प्रसन्न मन से परिवार में प्रवेश किया और अपने गांव वापस लौट आया।

गांव लौटने पर विट्ठल को लोगों ने धिक्कारना प्रारम्भ कर दिया—"तू बड़ा पाखण्डी है। झूठा है। ईश्वर को भी ठगता है ! कभी साधु बनता है, कभी संन्यासी, कभी गृहस्थ और कभी वैरागी। तू चोर है, पापी है; तू धर्म भ्रष्ट है। समाज में तेरे लिए स्थान नहीं है। जा, गांव से बाहर रहकर अछूतों की तरह मेहनत-मजदूरी कर। हम लोगों के बीच तुझ जैसे ढोंगी और पापी के लिए स्थान नहीं है...।"

विट्ठल ने किसी प्रकार 6 वर्ष गांव में बहिष्कृत रहते हुए बिताए। इस बीच उन्हें चार सन्तानें हुई—निवृत्तिनाथ, ज्ञानदेव, सोपानदेव और मुक्ताबाई। चारों बच्चे बड़े तेजस्वी, सभ्य, शालीन और भक्त थे। छोटेपन से ही वे अपने अलौकिक ज्ञान और व्यवहार से सबको चकित करने लगे थे। फिर भी गांव के लोगों ने विट्ठल और उसकी सन्तानों पर दया नहीं की। उन्हें उसी तरह अनादर, उपेक्षा, धिक्कार और निन्दा के प्रहार सहने पड़ते थे।

किसी भांति कुछ दिन बीते। अब तक गांव वालों का, समाज के धर्म धुरन्धरों का व्यवहार विट्ठल के प्रति और भी उग्र कटु हो गया था। मानसिक सन्ताप और परिवार की दुर्दशा से विचलित होकर एक दिन विट्ठल ने गांव के प्रमुख व्यक्तियों से पूछा—"मैंने अपने गुरु की आज्ञा से संन्यास छोड़कर गृहस्थी में प्रवेश किया था। फिर भी यदि यह अपराध है, तो इससे मुक्ति का उपाय बताइए। क्योंकि इस तरह अपमान और घृणा का भार उठाते हुए जीवन निर्वाह बहुत कठिन हो गया है। मेरे साथ चार बच्चे हैं। वे निर्दोष होकर भी मेरे साथ रहने के नाते कष्ट भोग रहे हैं। मैं किस प्रकार अपने अपराध से मुक्त हो सकता हूं।"

समाज के सिरधरों ने कहा—"इसका एक ही उपाय है—तुम दोनों—पति-पत्नी—अपना जीवन समाप्त कर

दा। इस शरीर और जीवन में तुम शुद्ध नहीं हो सकते। प्राण त्याग करके, नये शरीर में जाने पर ही तुम्हें इस कलक से मुक्ति मिल पाएगी।''

विट्ठल ने सिर झुकाकर उनकी आज्ञा स्वीकार कर ली और दूसरे दिन, चारों बच्चों को वहीं छोड़कर पत्नी को साथ लिये हुए उत्तर की ओर चल पड़े।

भारत में प्रयाग सर्वश्रेष्ठ तीर्थ माना जाता है। उसे तीर्थराज कहते हैं। विट्ठल ने वहीं पहुंचकर गंगा-जमुना के पवित्र संगम में पत्नी सहित जल समाधि ले ली। धर्म धुरन्धरों की आज्ञानुसार उन्होंने अपने को समाप्त करके अपराध और कलंक से मुक्ति पा ली।

अब वे चारों बच्चे अनाथ और निराश्रित थे। उनके प्रति किसी में दया, मोह, कृपा अथवा क्षमा का भाव नहीं उपजा। माता-पिता से वंचित होकर ये घोर संकट में पड़ गए। भोजन, वस्त्र की समस्या तो थी ही, गांव वाले उन पर अत्याचार भी करने लगे। छुआछूत और धार्मिक पाखण्डों ने उन बच्चों का जीवन बहुत ही दुःखमय बना दिया। अन्त में उनके प्रार्थना करने पर पण्डितों ने उपाय बताया—''तुम लोग अच्छे-बुरे, ऊंच-नीच और अपने-पराये का भेद-भाव भूलकर सच्चे मन से निरन्तर ईश्वर की पूजा करो, भक्ति करो, प्रार्थना करो और अपने पापों की क्षमा मांगो, तो गांव के बाहर एक किनारे रह सकते हो। या फिर यह गांव और प्रदेश छोड़कर कहीं दूर चले जाओ।''

चारों बच्चों ने भक्ति वाली बात स्वीकार कर ली। वे जन्मजात भक्त तो थे ही। उनके हृदय में ईश्वर के प्रति प्रेम और ज्ञान की प्रबलता थी। वे वहीं रहकर भजन-कीर्तन और पूजा-पाठ में दिन बिताने लगे।

❑

वैसे तो चारों बालक ही बड़े तेजवन्त थे, किन्तु ज्ञानदेव की रूपरेखा, बुद्धि और तेजस्विता अलौकिक थी। वे किसी देव कुमार की भांति प्रतीत होते थे।

एक दिन ज्ञानदेव से एक दुष्ट पण्डित ने चिढ़ाने के लिए कहा—''ज्ञानदेव ! तुम चारों भाई-बहन अपने को अपने नाम के अनुसार गुणी बताते हो, यह भला कैसे हो सकता है ? क्या तुम सचमुच ज्ञान के देवता हो ?''

''मैं अहंकार तो नहीं करता, पर इतना अवश्य कहूंगा कि हम चारों में अपने नाम के अनुसार गुण भी हैं।''

पण्डित चुप रह गया, फिर एकाएक बोल उठा—''और, तुम कहते हो कि सब जीवों की आत्मा एक है। तो क्या वह सामने जा रहा भिश्ती का भैंसा भी तुम्हारी जैसी आत्मा रखता है ?''

''हां, आत्मा ईश्वर का अंश है। वह किसी भी जीव की हो, मनुष्य की भांति सुख-दुःख उसे भी होता है। यही नहीं, एक आत्मा का सुख-दुःख दूसरी को भी अनुभव होता है।'' ज्ञानदेव ने कहा और भैंसे की ओर देखने लगे।

अब तक कई तमाशबीन भी आ गए थे।

पण्डित बड़े कुटिल स्वभाव का था। उसने भिश्ती से कहा—''तनिक अपने भैंसे को दो कोड़े मारो तो ! देखें ज्ञानदेव की आत्मा क्या कहती है ?''

भिश्ती ने सड़ाक-सड़ाक दो कोड़े भैंसे की पीठ पर जमा दिए।

लोगों के अचरज का ठिकाना न रहा—ठीक उसी क्षण ज्ञानदेव की पीठ पर कोड़े के दो निशान उभर आए। पण्डित भी दंग रह गया—''अरे !'' लेकिन उसका काइयापन फिर कसमसाया। उसने कहा—''यह तो आत्मा की बात हुई, अब नाम का प्रभाव भी दिखाओ ! इस भैंसे का नाम 'ज्ञाना' है, तो क्या यह भी ज्ञानी है ? यदि है, तो तुम्हारी तरह वेद मन्त्र क्यों नहीं पढ़ता ?''

ज्ञानदेव ने आगे बढ़कर भैंसे की पीठ, मुंह, माथे पर हाथ फेरा और कहने लगे—''बाबा ! ईश्वर का वही अंश जो मुझमें है, यदि तुममें भी है, तो मेरी तरह वेद मन्त्र का पाठ करके इन लोगों को सुनाओ !''

अगले क्षण वह असम्भव भी सम्भव हो गया। भैंसा बड़े मन्द मधुर स्वर में, पारंगत विद्वानों की भांति वेद मन्त्र पढ़ने लगा।

इस घटना ने उन बच्चों के प्रति लोगों की भावना बदल दी। सब उन्हें अलौकिक पुरुष और महान् सन्त मानकर आदर करने लगे। ज्ञानदेव को ज्ञानेश्वर कहा जाने लगा और थोड़े ही दिनों में उनके ज्ञान, तेज और प्रभाव की धूम मच गई। चारों ओर सन्त ज्ञानेश्वर का नाम गूंजने लगा।

❑

जिन दिनों सन्त ज्ञानेश्वर नेवास नामक स्थान पर रह रहे थे, एक व्यक्ति की मृत्यु हो गई। उसके परिवार वालों का दारुण चीत्कार सुनकर उन्होंने भक्तों से पूछा—"यह कैसा कोलाहल है ? लोग क्यों रो रहे हैं ?"

"महाराज !" एक भक्त ने बताया—"गांव में एक युवक सच्चिदानन्द की मृत्यु हो गई है। उसी के शोक में परिवार के लोग रो रहे हैं और स्त्रियां विलाप कर रही हैं।"

ज्ञानेश्वरजी ने कहा—"सच्चिदानन्द ! अरे, यह तो साक्षात् ईश्वर का नाम है। भला जिसकी आत्मा और नाम दोनों में ईश्वर का वास हो, उसकी मृत्यु इस तरह असमय कैसे हो सकती है ?" और तुरन्त मृतक के घर की ओर चल पड़े।

सच्चिदानन्द का शव दरवाजे पर रखा हुआ था। उसे अर्थी में बांधने की तैयारी हो रही थी। घर-पड़ोस के लोग 'हाय-हाय' कर रहे थे। महाराज को देखकर वे और भी करुण स्वर में विलाप करने लगे। महाराज ने उन्हें समझाया—"धीरज रखो। ईश्वर सबकी ओर देखता है।" और आगे बढ़कर शव पर हाथ फेरने लगे। कुछ ही क्षणों में शव चैतन्य होकर उठ बैठा, जैसे सोकर जागा हो। महाराज की योग शक्ति का यह अद्भुत चमत्कार देखकर लोग उनके पैरों पर गिर पड़े। सच्चिदानन्द तो इतना भावाकुल हुआ कि उसी समय से उनका भक्त बनकर साथ रहने लगा।

आगे चलकर जब सन्त ज्ञानेश्वर ने गीता को मराठी भाषा में रूपान्तरित किया, तो वही सच्चिदानन्द उनका लिपिक बना। महाराज बोलते जाते थे और वह लिखता जाता था। उस ग्रन्थ का नाम है 'ज्ञानेश्वरी'। पन्द्रह वर्ष की अवस्था में बालक सन्त ज्ञानेश्वर ने यह अद्भुत पाण्डित्यपूर्ण ग्रन्थ रचकर विद्वानों को अचरज में डाल दिया था। आज भी 'ज्ञानेश्वरी' का महत्त्व धर्म, ज्ञान और भक्ति के क्षेत्र में वेदों की तरह माना जाता है।

❑

कुल इक्कीस वर्षों के जीवन में ही ज्ञानेश्वरजी ने अनेक अलौकिक कार्य कर दिखाए। वे सारे भारत में अवतारी पुरुष और महान् सन्त योगी के रूप में पूजे जाने लगे थे। इक्कीसवां वर्ष पूरा होते-होते उन्होंने एक स्वप्न की प्रेरणा से भगवान् की आज्ञानुसार, आलन्दी में इन्द्रायणी नदी के तट पर एक गुफा में प्रवेश करके, जीवित समाधि ले ली। अगले वर्ष उनके दोनों भाई और बहन भी समाधिलीन हो गए।

—संजीव प्रसाद 'परमहंस'

होना यों चाहिए, संयमी बनो, दयालु
दानी बनो, तत्पश्चात् श्री कृष्ण करे सो



प्रेमनाथ शर्मा
(संस्थापक : सन्मार्ग प्रकाशन)

परमपूज्य दादा बाबू प्रेमनाथ शर्मा
की पावन स्मृति में समर्पित

अगले क्षण वह असम्भव भी सम्भव हो गया। भैंसा बड़े मन्द मधुर स्वर में, पारंगत विद्वानों की भांति वेद मन्त्र पढ़ने लगा।

इस घटना ने उन बच्चों के प्रति लोगों की भावना बदल दी। सब उन्हें अलौकिक पुरुष और महान् सन्त मानकर आदर करने लगे। ज्ञानदेव को ज्ञानेश्वर कहा जाने लगा और थोड़े ही दिनों में उनके ज्ञान, तेज और प्रभाव की धूम मच गई। चारों ओर सन्त ज्ञानेश्वर का नाम गूंजने लगा।

❑

जिन दिनों सन्त ज्ञानेश्वर नेवास नामक स्थान पर रह रहे थे, एक व्यक्ति की मृत्यु हो गई। उसके परिवार वालों का दारुण चीत्कार सुनकर उन्होंने भक्तों से पूछा—"यह कैसा कोलाहल है ? लोग क्यों रो रहे हैं ?"

"महाराज !" एक भक्त ने बताया—"गांव में एक युवक सच्चिदानन्द की मृत्यु हो गई है। उसी के शोक में परिवार के लोग रो रहे हैं और स्त्रियां विलाप कर रही हैं।"

ज्ञानेश्वरजी ने कहा—"सच्चिदानन्द ! अरे, यह तो साक्षात् ईश्वर का नाम है। भला जिसकी आत्मा और नाम दोनों में ईश्वर का वास हो, उसकी मृत्यु इस तरह असमय कैसे हो सकती है ?" और तुरन्त मृतक के घर की ओर चल पड़े।

सच्चिदानन्द का शव दरवाजे पर रखा हुआ था। उसे अर्थी में बांधने की तैयारी हो रही थी। घर-पड़ोस के लोग 'हाय-हाय' कर रहे थे। महाराज को देखकर वे और भी करुण स्वर में विलाप करने लगे। महाराज ने उन्हें समझाया—"धीरज रखो। ईश्वर सबकी ओर देखता है।" और आगे बढ़कर शव पर हाथ फेरने लगे। कुछ ही क्षणों में शव चैतन्य होकर उठ बैठा, जैसे सोकर जागा हो। महाराज की योग शक्ति का यह अद्भुत चमत्कार देखकर लोग उनके पैरों पर गिर पड़े। सच्चिदानन्द तो इतना भावाकुल हुआ कि उसी समय से उनका भक्त बनकर साथ रहने लगा।

आगे चलकर जब सन्त ज्ञानेश्वर ने गीता को मराठी भाषा में रूपान्तरित किया, तो वही सच्चिदानन्द उनका लिपिक बना। महाराज बोलते जाते थे और वह लिखता जाता था। उस ग्रन्थ का नाम है 'ज्ञानेश्वरी'। पन्द्रह वर्ष की अवस्था में बालक सन्त ज्ञानेश्वर ने वह अद्भुत पाण्डित्यपूर्ण ग्रन्थ रचकर विद्वानों को अचरज में डाल दिया था। आज भी 'ज्ञानेश्वरी' का महत्त्व धर्म, ज्ञान और भक्ति के क्षेत्र में वेदों की तरह माना जाता है।

❑

कुल इक्कीस वर्षों के जीवन में ही ज्ञानेश्वरजी ने अनेक अलौकिक कार्य कर दिखाए। वे सारे भारत में अवतारी पुरुष और महान् सन्त योगी के रूप में पूजे जाने लगे थे। इक्कीसवां वर्ष पूरा होते-होते उन्होंने एक स्वप्न की प्रेरणा से भगवान् की आज्ञानुसार, आलन्दी में इन्द्रायणी नदी के तट पर एक गुफा में प्रवेश करके, जीवित समाधि ले ली। अगले वर्ष उनके दोनों भाई और बहन भी समाधिलीन हो गए।

—संजीव प्रसाद 'परमहंस'

यों चाहिए, संयमी बनो, दयालु
बनो, तत्पश्चात् श्री कृष्ण करे सो



प्रेमनाथ शर्मा
(संस्थापक : सन्मार्ग प्रकाशन)

परमपूज्य दादा बाबू प्रेमनाथ शर्मा
की पावन स्मृति में समर्पित

# विषय-सूची

# पहला अध्याय



# अर्जुन-विषादयोग

हे ओंकार-स्वरूप परमात्मा, वेद ही तुम्हारा प्रतिपादन कर सकते हैं। मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं। तुम ऐसे आत्मस्वरूप हो जिसका ज्ञान केवल स्वानुभव से हो सकता है। मैं तुम्हारा जय-जयकार करता हूं। श्री निवृत्तिनाथ का यह नम्र शिष्य कहता है कि सबके अर्थ-ग्रहण की शक्ति का प्रकाश जो गणेश कहलाते हैं, वह तुम्हीं हो। यह बात सब लोग सावधान होकर सुनें। यह सम्पूर्ण साहित्य तुम्हारी मनोहर मूर्ति है और उसका अक्षर-रूपी शरीर निर्दोष भाव से झलक रहा है। स्मृति ही इस मूर्ति का अवयव है, काव्य की पंक्तियां उन अवयवों के हाव-भाव हैं और अर्थ-सौन्दर्य ही उसका लावण्य है। अठारह पुराण रत्नों से जड़े हुए अलंकार हैं, तत्त्व-सिद्धान्त उन अलंकारों मे के रत्न हैं और शब्दों की जड़ाई उन रत्नों पर का कुन्दन हो गई है। सभ्य और सुन्दर काव्य-प्रबन्ध मानों रंग-बिरंगे वस्त्र हैं और इन वस्त्रों में का साहित्यरूपी ताना-बाना खूब बढ़िया और चमकीला है। और यह देखिए कि यदि इन नाटकों की रसिकता से योजना की जाय तो उसमें जो घुंघरू होते हैं, वे अर्थ रूपी ध्वनि की रुन-झुन आरम्भ करते हैं। यदि इन काव्य-नाटकों के तत्त्व-सिद्धान्तों की खूब दक्षतापूर्वक छानबीन की जाय तो उनमें जो मार्मिक पद दिखाई देते हैं, वही घुंघरुओं में के रत्न हैं। और व्यास आदि कवियों का जो प्रतिभा रूपी गुण है, वही जरीदार पटका या कमरबन्द है और इस पटके के पल्ले पर की इन घुंघरुओं की झालर ऊपर की तरफ झलकती है। जिन भिन्न-भिन्न छः तत्त्व-सम्प्रदायों को षड्-दर्शन कहते हैं, वही इस गणेश-मूर्ति के छः हाथ हैं; इसीलिए इन सम्प्रदायों के मत-भेदानुसार इन छः हाथों के आयुध भी आपस में विसंवादी हैं। आयुधों में तर्क-शास्त्र परशु है, न्याय-शास्त्र अंकुश है और वेदान्त-शास्त्र मीठे रस से भरा हुआ मोदक है। न्यायसूत्र पर वृत्ति करने वालों के द्वारा निर्दिष्ट किया हुआ, पर आपसे आप टूटा हुआ, वही खंडित दांत, जो बौद्ध मत का संकेत है, एक हाथ में है।

सतर्कवाद ही आपका कमल के समान वरद हस्त है और धर्म-प्रतिष्ठा ही आपका अभय देने वाला हाथ है। महासुख के परमानन्द की प्राप्ति कराने वाला निर्मल सुविचार ही आपका सरल शुंड-दंड है। मतभेदों का परिहार करने वाला जो संवाद है, वह आपका अखंडित और शुभ्र वर्ण वाला दांत है। उन्मेष या ज्ञान-तेज का स्फुरण विघ्न-राज गणेशजी के चमकते हुए सूक्ष्म नेत्र हैं। इसी प्रकार मुझे ऐसा जान पड़ता है कि पूर्व-मीमांसा और उत्तर-मीमांसा इनके दोनों कान हैं और इन्हीं दोनों कानों पर मुनिरूपी भ्रमर गंड-स्थल से बहने वाले बोध-रूपी मद-रस का सेवन या पान करते हैं। तत्त्वार्थ रूपी प्रवाल-से चमकने वाले द्वैत और अद्वैत दोनों गंड-स्थल हैं और ये दोनों गणेशजी के मस्तक पर बहुत ही पास-पास होने के कारण मिलकर प्रायः एक-से हो गये हैं। ज्ञान-रूपी मकरन्द से ओत-प्रोत भरे हुए दसों उपनिषद् ही मधुर सुगन्धि वाले फूलों के मुकुट के समान मस्तक पर सुशोभित हे। इन गणेशजी में दोनों चरण अकार हैं, विशाल उदर उकार है और मस्तक का महामंडल मकार है। अकार, उकार और मकार इन तीनों के योग से ॐकार होता है जिसमें सारा साहित्य-संसार समाविष्ट होता है। इसीलिए मै सद्गुरु की कृपा से उस अखिल विश्व के मूल बीज को नमस्कार करता हूं। अब मैं उस विश्व-मोहिनी शारदा की वन्दना करता हूं जो वाणी के नित्य नये-नये विलास प्रकट करती है और जो चातुर्य तथा कलाओं में विशेष प्रवीण है। जिन सद्गुरु ने मुझे इस संसार-रूपी सागर से पार उतारा है, वे सद्गुरु मेरे अन्तःकरण में पूरी तरह से बैठे हुए हैं, इसी से विवेक के लिए मेरे मन में विशेष आदर है। जिस प्रकार आंखों में दिव्य अंजन लगाने से दृष्टि को अपूर्व बल प्राप्त होता है और तब आदमी जहां देखता है वहीं उसे भूमि के अन्दर गड़े हुए द्रव्यों की बड़ी-बडी राशियां दिखाई पड़ने लगती हैं अथवा जिस प्रकार हाथ में चिन्तामणि आने पर सब प्रकार के मनोरथ सिद्ध हो जाते है, उसी प्रकार मैं ज्ञानदेव कहता हूं कि श्रीनिवृत्तिनाथजी की कृपा से मैं पूर्ण काम हो गया हूं। इसीलिए बुद्धिमान् पुरुषों को गुरु की भक्ति करनी चाहिए और उसके द्वारा कृतकार्य होना चाहिए, क्योंकि जिस प्रकार वृक्ष की जड मे पानी सींचने से आपसे आप सब शाखाएं और पल्लव हरे-भरे हो जाते हैं; अथवा जिस प्रकार सागर में स्नान करने से त्रिभुवन के समस्त तीर्थों में स्नान करने का फल होता है; अथवा जिस प्रकार अमृत-रस का पान करने से समस्त रसों का आनन्द मिल जाता है, उसी प्रकार जिनके द्वारा मेरे समस्त इष्ट-मनोरथ सिद्ध होते हैं, उन श्री गुरुदेव की मैं बार-बार वन्दना करता हूं। अब आप लोग एक प्रौढ़ और गम्भीर कथा सुनें। यह कथा समस्त कला-विलासों की जन्मभूमि अथवा विवेक-वृक्षों का अपूर्व उपवन है। यह कथा सब सुखों के मूल-स्थान महा-सिद्धान्त की नींव है अथवा नौ रसों के अमृत का सागर है। अथवा यह कथा स्वयं परम-गति का आश्रय-स्थल, समस्त विद्याओं का आदिपीठ और समस्त शास्त्रों का निवास-स्थान है। अथवा यह कथा धार्मिक विचारों का मायका (जन्मभूमि), सज्जनों का जीवन और सरस्वती देवी के सौन्दर्य रूपी सम्पत्ति का भांडार है। अथवा व्यासदेव की विशाल मति को स्फुरित करके स्वयं वाणी देवी इस कथा के रूप में त्रिभुवन में प्रकट हुई है। इसीलिए यह कथा समस्त महाकाव्यों की महारानी और सब ग्रन्थों के गौरव का मूल है और इसी से शृंगार आदि नौ रसों को सरसता प्राप्त हुई है। अब इस कथा का एक और लक्षण सुनिये। इसी कथा से शब्द-वैभव शास्त्र-शुद्ध हुआ है और आत्मज्ञान की कोमलता इसी से दूनी हुई है। चातुर्य को इसी कथा से चतुराई प्राप्त हुई है, भक्ति-रस इसी से स्वादिष्ट हुआ है और सुख का सौभाग्य इसी से पुष्ट हुआ है। इसी से माधुर्य को मधुरता, शृंगार को सुन्दरता और अच्छी बातों को लोकप्रियता प्राप्त हुई है और उनकी शोभा हुई है। इसी कथा से कलाओं का कलाज्ञान प्राप्त हुआ है, पुण्य को अपूर्व वैभव मिला है और इसीलिए इससे राजा जनमेजय के पाप-कर्मो के दोषों का सहज में प्रक्षालन हुआ है। यदि इसके सम्बन्ध में कुछ और विचार किया जाय तो यह निश्चित होता है कि इसी ने रंगों को सुरंगता की विपुल सामर्थ्य और गुणों को सद्गुणता का तेज प्रदान किया है। तात्पर्य यह कि जिस

प्रकार सूर्य के तेज से त्रिभुवन उज्ज्वल होता है, उसी प्रकार व्यासदेव की बुद्धि से व्याप्त होने के कारण यह विश्व प्रकाशित हुआ है। अथवा जिस प्रकार अच्छी और उपजाऊ भूमि में बीज बोने से वे आपसे आप बढ़ते और फैलते है, उसी प्रकार इस भारत ग्रन्थ में सब विषय बहुत अच्छी तरह सुशोभित हुए हैं। अथवा जिस प्रकार नगर में निवास करने के कारण मनुष्य सहज में बहुश्रुत और सभ्य हो जाता है, उसी प्रकार सारा जगत् व्यासदेव की वाणी से उज्ज्वल और स्पष्ट हो गया है। अथवा जिस प्रकार युवावस्था के आरम्भ में स्त्री के अंगों में लावण्य की नई और अपूर्व शोभा प्रकट होती है। अथवा जिस प्रकार वसन्त-ऋतु का आगमन होने पर उपवन की भूमि के छोटे-बडे सभी वृक्षों और पौधों पर वन-श्री का भांडार आपसे आप आकर एकत्र हो जाता है, अथवा जिस प्रकार सोने का डला देखने से उसमें आकार की कोई विशेषता नहीं दिखाई देती, परन्तु जब उसके अलंकार बन जाते हैं तब उसकी सच्ची शोभा दिखाई पड़ती है, उसी प्रकार व्यासदेव की वाणी अलंकारों से सुशोभित होने के कारण इसे अपूर्व सोन्दर्य प्राप्त हुआ है। और कदाचित् इसी बात का विचार अपने मन में करके इतिहास ने इस कथा का आश्रय लिया है। और समस्त पुराणों ने अपने लिए उपयुक्त मान प्राप्त करने के विचार से संसार में अपनी लघुता स्वीकृत करके इस भारत ग्रन्थ में आख्यानों का रूप ग्रहण किया है। इसीलिए लोग यह कहने लग गये हैं कि जो बात भारत मे नहीं है, वह तीनों लोकों में कहीं नहीं है—और संसार में इस लोकोक्ति का प्रचार हो गया है कि—'व्यासोच्छिष्ट जगत्त्रयं'। इस प्रकार जो यह रसपूर्ण कथा संसार में परमार्थ का मूल-स्थान बन गई है, वह कथा वैशम्पायन मुनि ने राजा जनमेजय से निवेदन की है। इसलिए आप लोग यह कथा सावधान होकर सुनें, जो अद्वितीय, श्रेष्ठ, परम पुण्यशील, अप्रतिम और परम शुभ-गति का निवास-स्थान है। अब इस भारत ग्रन्थ रूपी कमल में गीता नाम का वह प्रकरण पराग ही है जिसका उपदेश श्रीकृष्ण ने अर्जुन को दिया था। अथवा समस्त साहित्य का मन्थन करके व्यासदेव की बुद्धि ने यह गीता रूपी अवर्णनीय अमृत निकाला है। फिर यह नवनीत ज्ञान की अग्नि पर विवेकपूर्वक तपाया गया है और उसके अच्छी तरह पक जाने के कारण बढ़िया सुगन्धित घी तैयार हुआ है। विरागी जिसकी इच्छा करते हैं, सन्त जिसका प्रत्यक्ष अनुभव करते हैं और पूर्ण ब्रह्मज्ञानी जिसमें 'अहमेव ब्रह्मास्मि' की भावना रखकर रमण करते हैं, भक्त जिसका श्रवण करते हैं, जिसकी त्रिभुवन में सबसे पहले वन्दना होती है और जो भीष्म पर्व में कथा के रूप में कही गई है, जिसे लोग श्रीमद्भगवद्गीता कहते हैं, ब्रह्मा और शंकर जिसकी स्तुति करते हे ओर सनकादिक जिसका आदरपूर्वक सेवन करते हैं, उस कथा के माधुर्य का श्रोताओं को अपना मन कोमल करके उसी प्रकार अनुभव करना चाहिए (उसी प्रकार सुनना चाहिए), जिस प्रकार चकोर के बच्चे मनोयोगपूर्वक शरद् ऋतु की कोमल चन्द्र-कलाओं के कोमल सुधा-कण चुगते हैं। वह कथा वास्तव में बिना शब्दों की सहायता के ही कही जाती है, इन्द्रियों के बिना पता लगे ही इसका अनुभव होता है और कानों तक शब्दों के पहुंचने के पहले ही इसके तत्त्व-सिद्धान्त का आकलन किया जाता है। भ्रमर जिस प्रकार कमलों में का पराग ले जाता है और कमल-दलों को इस बात का पता भी नहीं लगने पाता, उसी प्रकार इस ग्रन्थ को श्रवण करने वाले लोग भी इसका तत्त्व ग्रहण करते हैं। केवल कुमुदिनी ही यह बात जानती है कि किस प्रकार बिना अपना स्थान छोड़े, उदित होते हुए चन्द्रमा का आलिंगन किया जाता है और किस प्रकार उसके प्रेम का अनुभव किया जाता है। इसीलिए जिसका अन्तःकरण इस प्रकार की गम्भीर वृत्ति से निश्चल हो गया हो, वही गीता का प्रकरण जान सकता है। गीता सुनने के लिए जो लोग अर्जुन की पंक्ति में बैठने के योग्य हों, उन्हीं सन्तों को कृपा कर इस कथा की ओर ध्यान देना चाहिए। कुछ लोगों को ऐसा जान पड़ेगा कि मैंने कुछ अधिक धृष्टता की है; पर वास्तव में ऐसी बात नहीं है। हे श्रोतागण, आप लोग गम्भीर और उदार अन्तःकरण के हैं, इसीलिए मैंने आपके चरणों में नम्र होकर यह प्रार्थना की है। माता-पिता का यह स्वभाव ही होता है कि लड़का यदि तोतली बोली में कोई बात कहे तो वे प्रसन्न और सन्तुष्ट

पुत्र प्रेम के कारण मोह में पड़े हुए धृतराष्ट्र पूछने लगे—"हे संजय, कुरुक्षेत्र की बातें मुझे बतलाओ। जिस क्षेत्र को लोग धर्म-क्षेत्र अर्थात् धर्म का स्थान कहते हैं, युद्ध की इच्छा वाले मेरे और पांडु के पुत्र एकत्रित हुए है। अतः अब तुम मुझे जल्दी यह बताओ कि इतने समय में उन लोगों ने आपस में क्या-क्या किया"।

*सञ्जय उवाच—*

**दृष्ट्वा तु पाण्डवानीकं व्यूढं दुर्योधनस्तदा।**
**आचार्यमुपसङ्गम्य राजा वचनमब्रवीत् ॥२॥**
**पश्यैतां पाण्डुपुत्राणामाचार्य महतीं चमूम्।**
**व्यूढां द्रुपदपुत्रेण तव शिष्येण धीमता ॥३॥**

इस पर संजय ने कहा—विश्व-प्रलय के समय जिस प्रकार काल अपना मुंह फैलाता है, उसी प्रकार पांडवों की सेना क्षुब्ध हो गई। जिस प्रकार कालकूट क्रुद्ध होकर चारों ओर फैल जाता है, उसी प्रकार वह बहुत बड़ी सेना एक साथ ही क्रुद्ध और क्षुब्ध हो गई। फिर भला उसे कौन रोक सकता था। अथवा जिस प्रकार प्रलय की वायु से बलवान होकर बड़वानल क्षुब्ध होकर और समुद्र को सोखकर आकाश तक फैलने लगता है, उसी प्रकार अनेक पंक्तियों की व्यूह-रचना से सुघटित वह दुर्दमनीय सेना उस समय बहुत ही भीषण जान पड़ने लगी। परन्तु जिस प्रकार हाथी के बच्चे को सिंह कोई चीज नहीं समझता, उसी प्रकार दुर्योधन ने उस सेना को देखकर तुच्छ समझा। इसके उपरान्त वह द्रोण के पास आकर कहने लगा—"आपने देखा कि पांडवों की सेना कैसे आवेश में आई हुई है ? उस सेना के भिन्न-भिन्न व्यूह मानों चलते-फिरते पहाड़ी किले ही जान पड़ते हैं। ये व्यूह उस द्रुपद-पुत्र धृष्टद्युम्न के रचे हुए हैं, हे आचार्य, जिसे आपने शिक्षा दी और जिसे आपने युद्ध-विद्या से मंडित किया। देखिये उसी धृष्टद्युम्न ने पांडवों के सेना-सागर का कैसा विस्तार किया है।

**अत्र शूरा महेष्वासा भीमार्जुनसमा युधि।**
**युयुधानो विराटश्च द्रुपदश्च महारथः ॥४॥**

इस सेना में और भी ऐसे अलौकिक वीर हैं जो शस्त्रास्त्र की विद्या में पारंगत हैं और क्षात्र-धर्म में भी पूरे है। अब प्रसंग आ गया है, इसलिए मैं आपको उन लोगों के नाम बतलाता हूं जो बल में, अभिमान में और पराक्रम में बिलकुल भीम और अर्जुन की बराबरी के ही हैं। इस सेना मे महायोद्धा युयुधान और विराट तथा महारथी वीरश्रेष्ठ द्रुपद भी आये हैं।

**धृष्टकेतुश्चेकितानः काशीराजश्च वीर्यवान्।**
**पुरुजित्कुन्तिभोजश्च शैब्यश्च नरपुङ्गवः ॥५॥**
**युधामन्युश्च विक्रान्त उत्तमौजाश्च वीर्यवान्।**
**सौभद्रो द्रौपदेयाश्च सर्व एव महारथाः ॥६॥**

देखिये चेकितान, धृष्टकेतु, पराक्रमी वीर काशीराज, उत्तमौजा और नृप-श्रेष्ठ शैब्य भी यहां उपस्थित हैं। और देखिये, वह कुन्तिभोज है और वह युधामन्यु है और ये इधर पुरुजित आदि दूसरे राजा लोग हैं। दुर्योधन ने द्रोण से कहा—यह देखिये, सुभद्रा के हृदय को आनन्द देने वाला और देखने में दूसरे तरुण अर्जुन के समान जान पड़ने वाला अभिमन्यु है। और इनके सिवा द्रौपदी के पुत्र तथा दूसरे ऐसे बहुत-से वीर महारथी यहां एकत्र हैं जिनकी संख्या का अन्त ही नहीं है।

**अस्माकं तु विशिष्टा ये तान्निबोध द्विजोत्तम।**
**नायका मम सैन्यस्य संज्ञार्थं तान्ब्रवीमि ते ॥७॥**

पुत्र प्रेम के कारण मोह में पड़े हुए धृतराष्ट्र पूछने लगे—"हे संजय, कुरुक्षेत्र की बातें मुझे बतलाओ। जिस क्षेत्र को लोग धर्म-क्षेत्र अर्थात् धर्म का स्थान कहते हैं, युद्ध की इच्छा वाले मेरे और पांडु के पुत्र एकत्रित हुए हैं। अतः अब तुम मुझे जल्दी यह बताओ कि इतने समय में उन लोगों ने आपस में क्या-क्या किया"।

*सञ्जय उवाच—*

**दृष्ट्वा तु पाण्डवानीकं व्यूढं दुर्योधनस्तदा।**
**आचार्यमुपसङ्गम्य राजा वचनमब्रवीत् ॥२॥**
**पश्यैतां पाण्डुपुत्राणामाचार्य महतीं चमूम्।**
**व्यूढां द्रुपदपुत्रेण तव शिष्येण धीमता ॥३॥**

इस पर संजय ने कहा—विश्व-प्रलय के समय जिस प्रकार काल अपना मुंह फैलाता है, उसी प्रकार पांडवों की सेना क्षुब्ध हो गई। जिस प्रकार कालकूट क्रुद्ध होकर चारों ओर फैल जाता है, उसी प्रकार वह बहुत बड़ी सेना एक साथ ही क्रुद्ध और क्षुब्ध हो गई। फिर भला उसे कौन रोक सकता था ! अथवा जिस प्रकार प्रलय की वायु से बलवान होकर बड़वानल क्षुब्ध होकर और समुद्र को सोखकर आकाश तक फैलने लगता है, उसी प्रकार अनेक पंक्तियों की व्यूह-रचना से सुघटित वह दुर्दमनीय सेना उस समय बहुत ही भीषण जान पड़ने लगी। परन्तु जिस प्रकार हाथी के बच्चे को सिंह कोई चीज नहीं समझता, उसी प्रकार दुर्योधन ने उस सेना को देखकर तुच्छ समझा। इसके उपरान्त वह द्रोण के पास आकर कहने लगा—"आपने देखा कि पांडवों की सेना कैसे आवेश में आई हुई है ? उस सेना के भिन्न-भिन्न व्यूह मानों चलते-फिरते पहाड़ी किले ही जान पड़ते हैं। ये व्यूह उस द्रुपद-पुत्र धृष्टद्युम्न के रचे हुए हैं, हे आचार्य, जिसे आपने शिक्षा दी और जिसे आपने युद्ध-विद्या से मंडित किया। देखिये उसी धृष्टद्युम्न ने पांडवों के सेना-सागर का कैसा विस्तार किया है।

**अत्र शूरा महेष्वासा भीमार्जुनसमा युधि।**
**युयुधानो विराटश्च द्रुपदश्च महारथः ॥४॥**

इस सेना में और भी ऐसे अलौकिक वीर हैं जो शस्त्रास्त्र की विद्या में पारंगत हैं और क्षात्र-धर्म में भी पूरे हैं। अब प्रसंग आ गया है, इसलिए मैं आपको उन लोगों के नाम बतलाता हूं जो बल में, अभिमान में और पराक्रम में बिलकुल भीम और अर्जुन की बराबरी के ही हैं। इस सेना में महायोद्धा युयुधान और विराट तथा महारथी वीरश्रेष्ठ द्रुपद भी आये हैं।

**धृष्टकेतुश्चेकितानः काशीराजश्च वीर्यवान्।**
**पुरुजित्कुन्तिभोजश्च शैब्यश्च नरपुङ्गवः ॥५॥**
**युधामन्युश्च विक्रान्त उत्तमौजाश्च वीर्यवान्।**
**सौभद्रो द्रौपदेयाश्च सर्व एव महारथाः ॥६॥**

देखिये चेकितान, धृष्टकेतु, पराक्रमी वीर काशीराज, उत्तमौजा और नृप-श्रेष्ठ शैब्य भी यहां उपस्थित हैं। और देखिये, वह कुन्तिभोज है और वह युधामन्यु है और ये इधर पुरुजित आदि दूसरे राजा लोग हैं। दुर्योधन ने द्रोण से कहा—यह देखिये, सुभद्रा के हृदय को आनन्द देने वाला और देखने में दूसरे तरुण अर्जुन के समान जान पड़ने वाला अभिमन्यु है। और इनके सिवा द्रौपदी के पुत्र तथा दूसरे ऐसे बहुत-से वीर महारथी यहां एकत्र हैं जिनकी संख्या का अन्त ही नहीं है।

**अस्माकं तु विशिष्टा ये तान्निबोध द्विजोत्तम।**
**नायका मम सैन्यस्य संज्ञार्थं तान्ब्रवीमि ते ॥७॥**

**भवान्भीष्मश्च कर्णश्च कृपश्च समितिञ्जयः।**
**अश्वत्थामा विकर्णश्च सौमदत्तिस्तथैव च ॥८॥**

अब प्रसंगवश मैं अपनी सेनाओं के नेताओं और प्रमुख तथा प्रसिद्ध शूर-वीरों के नाम भी बतलाता हूं, सुनिये। आपके सरीखे जो प्रथम श्रेणी के मुख्य वीर हैं, उनमें से दिग्दर्शन मात्र के लिए केवल एक-दो वीर के नाम बतलाता हूं। ये गंगापुत्र भीष्म पितामह हैं जिनके प्रताप का तेज सूर्य के तेज के समान है। और यह वीर कर्ण तो शत्रु रूपी हाथियों का संहार करने वाला सिंह ही है। इनमें से प्रत्येक ऐसा है कि यदि वह चाहे तो अकेला ही सारे विश्व का संहार कर सकता है। क्या ये कृपाचार्य अकेले ही सारे विश्व का संहार नहीं कर सकते ? और देखिये, यह वीर विकर्ण है और वह उधर अश्वत्थामा हैं जिनकी धाक स्वयं सर्व-विध्वंसक काल भी मानता है। और समितिजय तथा सौमदत्ति आदि बहुत से वीर हैं जिनकी सामर्थ्य की माप स्वयं ब्रह्मा भी नहीं कर सकते।

**अन्ये च बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः।**
**नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः ॥९॥**

जो शस्त्र-विद्या में निष्णात हैं, जो मन्त्र-विद्या में स्वयं अवतार ही जान पड़ते हैं, जिन्होंने समस्त अस्त्र-समूहों को संसार में प्रचलित किया है, और जिनके अङ्गों में पूरा-पूरा प्रताप छाया हुआ है, वे सब अप्रतिम वीर जी-जान से मेरे अनुयायी हुए हैं। जिस प्रकार पतिव्रता का हृदय अपने पति को छोड़कर औरों को कभी स्पर्श भी नहीं करता, उसी प्रकार इन महायोद्धाओं के लिए मैं ही भक्ति-सर्वस्व हो गया हूं। मेरे कार्य के आगे ये लोग अपने प्राणों को भी कोई चीज नहीं समझते और इस प्रकार ये लोग स्वामिनिष्ठा में निःसीम और निर्दोष हैं। ये लोग युद्ध-कौशल जानते हैं और युद्ध-कला की कीर्ति को इन्हीं लोगों ने जीवित रखा है। यहां तक कि क्षत्रियों के बाने का उद्गम इन्हीं लोगों से हुआ है। और हमारी सेना में जो ऐसे सर्वोपरि वीर हैं, उनकी गिनती कहां तक की जाय ! बस समझ लीजिये कि वे असंख्य ही हैं।

**अपर्याप्तं तदस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितम्।**
**पर्याप्तं त्विदमेतेषां बलं भीमाभिरक्षितम् ॥१०॥**

समस्त क्षत्रियों में जो श्रेष्ठ और संसार में महावीर पितामह भीष्म हैं, उन्हें सेनापति बनाया गया है। इन्हीं भीष्म के बल से आच्छादित यह सेना एक किले की तरह बनी हुई दिखाई देती है और इसके सामने यह त्रिभुवन भी तुच्छ जान पड़ता है। एक तो समुद्र यों ही सब लोगों को अलंघ्य जान पड़ता है; तिस पर जैसे उसे बड़वानल की सहायता मिल जाय, अथवा जिस प्रकार प्रलय की अग्नि और अत्यन्त प्रबल वायु का संयोग हो जाय, उसी प्रकार की अवस्था इन गंगा-पुत्र भीष्म के सेनापति होने से हो गई है। फिर भला हमारी सेना के साथ कौन लड सकता है ? और फिर पांडवों की यह सेना तो बहुत ही थोड़ी है। पर यह छोटी-सी सेना भी मुझे अपरम्पार दिखाई देती है। और इस सेना का नायक वह प्रबल और उद्दंड भीमसेन बना है।" इतना कहकर दुर्योधन ने अपनी बात समाप्त की।

**अयनेषु च सर्वेषु यथाभागमवस्थिताः।**
**भीष्ममेवाभिरक्षन्तु भवन्तः सर्व एव हि ॥११॥**

इसके उपरान्त उसने फिर समस्त सैनिकों से कहा—"अब तुम लोग अपना-अपना दल व्यवस्थित करो। जिन-जिन लोगों को सेना की जितनी-जितनी अक्षौहिणियां दी गई हैं और उनकी रक्षा के लिए जिस प्रकार महारथियों का विभाग किया गया है, उसी के अनुसार सब लोग अपनी-अपनी सेना की व्यवस्था करें और सब लोग भीष्म की आज्ञा मानें।" इसके उपरान्त दुर्योधन ने द्रोणाचार्य की ओर घूमकर कहा—"सुनो, तुम सब लोग केवल इन भीष्म की रक्षा करो। जिस प्रकार मैं इनका सम्मान करता हूं, उसी प्रकार तुम सब लोग भी इनका सम्मान करो;

क्योंकि हमारी इतनी बड़ी सेना की शक्ति केवल इन्हीं पर निर्भर है।''

**तस्य सञ्जनयन्हर्षं कुरुवृद्धः पितामहः।**
**सिंहनादं विनद्योच्चैः शङ्खं दध्मौ प्रतापवान् ॥१२॥**

दुर्योधन की ये बातें सुनकर सेनापति भीष्म बहुत सन्तुष्ट हुए और उन्होंने प्रबल रण-घोष किया। उस विलक्षण घोष ने दोनों ही सेनाओं में ऐसा शब्द किया कि उसकी प्रतिध्वनि कहीं समाती ही नहीं थी। उस प्रतिध्वनि के समान ही श्रीमान् भीष्म ने अपनी वीर्य-स्फूर्ति के बल से अपना अलौकिक शंख भी फूंका। जब उस रणघोष में यह शंख-घोष मिल गया, तब मानो त्रैलोक्य के कान बहरे हो गये और ऐसा जान पड़ा कि आकाश ही फटकर जमीन पर आ गिरा हो। उस समय आकाश गरज उठा, समुद्र ऊपर उछलने लगा और सारे विश्व के स्थावर और जंगम त्रस्त होकर कांपने लगे। इस महाघोष के गर्जन से पर्वतों की गुफाएं तक गूंजने लगीं और उसके साथ ही सेनाओं में रण-वाद्य खूब जोरों से बजने लगे।

**ततः शङ्खाश्च भेर्यश्च पणवानकगोमुखाः।**
**सहसैवाभ्यहन्यन्त स शब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥१३॥**

असंख्य भयानक और कर्कश बाजे बजने लगे जिनके शब्द सुनकर बड़े-बड़े वीरों को भी ऐसा जान पड़ने लगा कि प्रलय का काल आ गया। फिर भला कायरों की तो बात ही न पूछिए ! जो लोग कच्चे जी के और कम साहस वाले थे, वे सूक्ष्म कणों की तरह उड़ गये। यहां तक कि स्वयं काल भी ऐसा भयभीत हो गया कि उसे सामने आने का साहस ही नहीं होता था। नौबतें, नगाड़े, मृदङ्ग, शंख, झांझें और तुरहियां जोर-जोर से बजने लगीं और उनके शोर में पराक्रमी वीरों का रण-घोष मिलने लगा। कोई अपने भुज-दंडों पर ताल ठोंकने लगा और कोई युद्ध के लिए ललकारने लगा। जिस स्थान पर मदोन्मत्त हाथी छूटकर आ पहुंचे थे, उस स्थान पर बहुत-से लोगों के खड़े-खड़े ही प्राण निकल गये। अच्छे-अच्छे शूरों के दांत बैठ गये और उनके मुंह से आवाज तक न निकली; और जो लोग बड़ी-बड़ी प्रतिज्ञाएं करके आये थे, वे भी ठंडे पड़ गये। रण-वाद्यों का ऐसा विलक्षण और भयानक शब्द सुनकर ब्रह्मा भी भयभीत हो गये और देवता लोग कहने लगे—''आज तो कदाचित् प्रलयकाल ही आ पहुंचा।''

**ततः श्वेतैर्हयैर्युक्ते महति स्यन्दने स्थितौ।**
**माधवः पाण्डवश्चैव दिव्यौ शङ्खौ प्रदध्मतुः ॥१४॥**
**पाञ्चजन्यं हृषीकेशो देवदत्तं धनञ्जयः।**
**पौण्ड्रं दध्मौ महाशङ्खं भीमकर्मा वृकोदरः ॥१५॥**
**अनन्तविजयं राजा कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः।**
**नकुलः सहदेवश्च सुघोषमणिपुष्पकौ ॥१६॥**

उधर तो वह भयंकर रण-कोलाहल सुनकर स्वर्ग में इस प्रकार की बातें हो रही थीं, पर इधर पांडवों की सेना में क्या हो रहा था वह भी सुनिये। जो रथ रण-विजय का मानों सार-सर्वस्व था अथवा जो महातेज का भांडार ही था, जिसमें वेगवत्ता में गरुड के सगे भाइयों के-से चार घोड़े जुते हुए थे, अथवा जो उड़ते हुए मेरु पर्वत के समान जान पड़ता था, जिसके तेज से दसों दिशाएं भर गई थीं और जिस पर वैकुण्ठ के स्वामी स्वयं नारायण ही अश्व-वाहक बनकर बैठे हुए थे, उस रथ के गुणों का वर्णन भला कहां तक हो सकता है ! उसकी पताका पर जो वानर था, वह तो प्रत्यक्ष शंकर ही था और अर्जुन के पास बैठे हुए शार्ङ्गधर श्रीकृष्ण ही सारथी का काम कर रहे थे। देखिये, यह भी कैसे आश्चर्य की बात है ! उन प्रभु का अपने भक्तों के प्रति इतना अद्भुत प्रेम है कि उसी प्रेम से बद्ध होकर वे अपने भक्त अर्जुन का स्वयं ही सारथ्य कर रहे हैं। कृष्ण ने अपने दास अर्जुन को तो अपने

सतक्वाद ही आपका कमल के समान वरद हस्त है और धर्म प्रतिष्ठा ही आपका अभय देने वाला हाथ है महासुख के परमानन्द की प्राप्ति कराने वाला निर्मल सुविचार ही आपका सरल शुड-दड है। मतभेदो का परिहार करने वाला जो संवाद है, वह आपका अखंडित और शुभ्र वर्ण वाला दांत है। उन्मेष या ज्ञान-तेज का स्फुरण विघ्न-राज गणेशजी के चमकते हुए सूक्ष्म नेत्र हैं। इसी प्रकार मुझे ऐसा जान पड़ता है कि पूर्व-मीमांसा और उत्तर-मीमांसा इनके दोनों कान हैं और इन्हीं दोनों कानों पर मुनिरूपी भ्रमर गंड-स्थल से बहने वाले बोध-रूपी मद-रस का सेवन या पान करते हैं। तत्त्वार्थ रूपी प्रवाल-से चमकने वाले द्वैत और अद्वैत दोनों गंड-स्थल हैं और ये दोनों गणेशजी के मस्तक पर बहुत ही पास-पास होने के कारण मिलकर प्रायः एक-से हो गये हैं। ज्ञान-रूपी मकरन्द से ओत-प्रोत भरे हुए दसों उपनिषद् ही मधुर सुगन्धि वाले फूलों के मुकुट के समान मस्तक पर सुशोभित है। इन गणेशजी में दोनों चरण अकार हैं, विशाल उदर उकार है और मस्तक का महामंडल मकार है। अकार, उकार और मकार इन तीनों के योग से ॐकार होता है जिसमें सारा साहित्य-संसार समाविष्ट होता है। इसीलिए मै सद्गुरु की कृपा से उस अखिल विश्व के मूल बीज को नमस्कार करता हूं। अब मैं उस विश्व-मोहिनी शारदा की वन्दना करता हूं जो वाणी के नित्य नये-नये विलास प्रकट करती है और जो चातुर्य तथा कलाओं में विशेष प्रवीण है। जिन सद्गुरु ने मुझे इस संसार-रूपी सागर से पार उतारा है, वे सद्गुरु मेरे अन्तःकरण में पूरी तरह से बैठे हुए हैं, इसी से विवेक के लिए मेरे मन में विशेष आदर है। जिस प्रकार आंखों में दिव्य अंजन लगाने से दृष्टि को अपूर्व बल प्राप्त होता है और तब आदमी जहां देखता है वहीं उसे भूमि के अन्दर गड़े हुए द्रव्यों की बड़ी-बडी राशियां दिखाई पड़ने लगती हैं अथवा जिस प्रकार हाथ में चिन्तामणि आने पर सब प्रकार के मनोरथ सिद्ध हो जाते है, उसी प्रकार मैं ज्ञानदेव कहता हूं कि श्रीनिवृत्तिनाथजी की कृपा से मैं पूर्ण काम हो गया हूं। इसीलिए बुद्धिमान् पुरुषों को गुरु की भक्ति करनी चाहिए और उसके द्वारा कृतकार्य होना चाहिए, क्योंकि जिस प्रकार वृक्ष की जड मे पानी सींचने से आपसे आप सब शाखाएं और पल्लव हरे-भरे हो जाते हैं; अथवा जिस प्रकार सागर में स्नान करने से त्रिभुवन के समस्त तीर्थों में स्नान करने का फल होता है; अथवा जिस प्रकार अमृत-रस का पान करने से समस्त रसों का आनन्द मिल जाता है, उसी प्रकार जिनके द्वारा मेरे समस्त इष्ट-मनोरथ सिद्ध होते हैं, उन श्री गुरुदेव की मैं बार-बार वन्दना करता हूं। अब आप लोग एक प्रौढ़ और गम्भीर कथा सुनें। यह कथा समस्त कला-विलासों की जन्मभूमि अथवा विवेक-वृक्षों का अपूर्व उपवन है। यह कथा सब सुखों के मूल-स्थान महा-सिद्धान्त की नींव है अथवा नौ रसों के अमृत का सागर है। अथवा यह कथा स्वयं परम-गति का आश्रय-स्थल, समस्त विद्याओं का आदिपीठ और समस्त शास्त्रों का निवास-स्थान है। अथवा यह कथा धार्मिक विचारों का मायका (जन्मभूमि), सज्जनों का जीवन और सरस्वती देवी के सौन्दर्य रूपी सम्पत्ति का भांडार है। अथवा व्यासदेव की विशाल मति को स्फुरित करके स्वयं वाणी देवी इस कथा के रूप में त्रिभुवन में प्रकट हुई है। इसीलिए यह कथा समस्त महाकाव्यों की महारानी और सब ग्रन्थों के गौरव का मूल है और इसी से शृंगार आदि नौ रसों को सरसता प्राप्त हुई है। अब इस कथा का एक और लक्षण सुनिये। इसी कथा से शब्द-वैभव शास्त्र-शुद्ध हुआ है और आत्मज्ञान की कोमलता इसी से दूनी हुई है। चातुर्य को इसी कथा से चतुराई प्राप्त हुई है, भक्ति-रस इसी से स्वादिष्ट हुआ है और सुख का सौभाग्य इसी से पुष्ट हुआ है। इसी से माधुर्य को मधुरता, शृंगार को सुन्दरता और अच्छी बातों को लोकप्रियता प्राप्त हुई है और उनकी शोभा हुई है। इसी कथा से कलाओं का कलाज्ञान प्राप्त हुआ है, पुण्य को अपूर्व वैभव मिला है और इसीलिए इससे राजा जनमेजय के पाप-कर्मो के दोषों का सहज में प्रक्षालन हुआ है। यदि इसके सम्बन्ध में कुछ और विचार किया जाय तो यह निश्चित होता है कि इसी ने रंगों को सुरंगता की विपुल सामर्थ्य और गुणों को सद्गुणता का तेज प्रदान किया है। तात्पर्य यह कि जिस

प्रकार सूर्य के तेज से त्रिभुवन उज्ज्वल होता है, उसी प्रकार व्यासदेव की बुद्धि से व्याप्त होने के कारण यह विश्व प्रकाशित हुआ है। अथवा जिस प्रकार अच्छी और उपजाऊ भूमि में बीज बोने से वे आपसे आप बढ़ते और फैलते हे, उसी प्रकार इस भारत ग्रन्थ में सब विषय बहुत अच्छी तरह सुशोभित हुए हैं। अथवा जिस प्रकार नगर मे निवास करने के कारण मनुष्य सहज में बहुश्रुत और सभ्य हो जाता है, उसी प्रकार सारा जगत् व्यासदेव की वाणी से उज्ज्वल और स्पष्ट हो गया है। अथवा जिस प्रकार युवावस्था के आरम्भ में स्त्री के अंगों में लावण्य की नई ओर अपूर्व शोभा प्रकट होती है। अथवा जिस प्रकार वसन्त-ऋतु का आगमन होने पर उपवन की भूमि के छोटे-बडे सभी वृक्षों और पौधों पर वन-श्री का भांडार आपसे आप आकर एकत्र हो जाता है, अथवा जिस प्रकार सोने का डला देखने से उसमें आकार की कोई विशेषता नहीं दिखाई देती, परन्तु जब उसके अलंकार बन जाते हैं तब उसकी सच्ची शोभा दिखाई पड़ती है, उसी प्रकार व्यासदेव की वाणी अलंकारों से सुशोभित होने के कारण इसे अपूर्व सौन्दर्य प्राप्त हुआ है। और कदाचित् इसी बात का विचार अपने मन में करके इतिहास ने इस कथा का आश्रय लिया है। और समस्त पुराणों ने अपने लिए उपयुक्त मान प्राप्त करने के विचार से संसार में अपनी लघुता स्वीकृत करके इस भारत ग्रन्थ में आख्यानों का रूप ग्रहण किया है। इसीलिए लोग यह कहने लग गये हैं कि जो बात भारत मे नहीं है, वह तीनों लोकों में कहीं नहीं है—और संसार में इस लोकोक्ति का प्रचार हो गया है कि—'व्यासोच्छिष्ट जगत्त्रयं'। इस प्रकार जो यह रसपूर्ण कथा संसार में परमार्थ का मूल-स्थान बन गई है, वह कथा वैशम्पायन मुनि ने राजा जनमेजय से निवेदन की है। इसलिए आप लोग यह कथा सावधान होकर सुनें, जो अद्वितीय, श्रेष्ठ, परम पुण्यशील, अप्रतिम और परम शुभ-गति का निवास-स्थान है। अब इस भारत ग्रन्थ रूपी कमल में गीता नाम का वह प्रकरण पराग ही है जिसका उपदेश श्रीकृष्ण ने अर्जुन को दिया था। अथवा समस्त साहित्य का मन्थन करके व्यासदेव की बुद्धि ने यह गीता रूपी अवर्णनीय अमृत निकाला है। फिर यह नवनीत ज्ञान की अग्नि पर विवेकपूर्वक तपाया गया है और उसके अच्छी तरह पक जाने के कारण बढ़िया सुगन्धित घी तैयार हुआ है। विरागी जिसकी इच्छा करते हैं, सन्त जिसका प्रत्यक्ष अनुभव करते हैं और पूर्ण ब्रह्मज्ञानी जिसमें 'अहमेव ब्रह्मास्मि' की भावना रखकर रमण करते हैं, भक्त जिसका श्रवण करते हैं, जिसकी त्रिभुवन में सबसे पहले वन्दना होती है और जो भीष्म पर्व में कथा के रूप में कही गई है, जिसे लोग श्रीमद्भगवद्गीता कहते हैं, ब्रह्मा और शंकर जिसकी स्तुति करते हे और सनकादिक जिसका आदरपूर्वक सेवन करते हैं, उस कथा के माधुर्य का श्रोताओं को अपना मन कोमल करके उसी प्रकार अनुभव करना चाहिए (उसी प्रकार सुनना चाहिए), जिस प्रकार चकोर के बच्चे मनोयोगपूर्वक शरद् ऋतु की कोमल चन्द्र-कलाओं के कोमल सुधा-कण चुगते हैं। वह कथा वास्तव में बिना शब्दों की सहायता के ही कही जाती है, इन्द्रियों के बिना पता लगे ही इसका अनुभव होता है और कानों तक शब्दों के पहुंचने के पहले ही इसके तत्त्व-सिद्धान्त का आकलन किया जाता है। भ्रमर जिस प्रकार कमलों में का पराग ले जाता है और कमल-दलो को इस बात का पता भी नहीं लगने पाता, उसी प्रकार इस ग्रन्थ को श्रवण करने वाले लोग भी इसका तत्त्व ग्रहण करते हैं। केवल कुमुदिनी ही यह बात जानती है कि किस प्रकार बिना अपना स्थान छोड़े, उदित होते हुए चन्द्रमा का आलिंगन किया जाता है और किस प्रकार उसके प्रेम का अनुभव किया जाता है। इसीलिए जिसका अन्तःकरण इस प्रकार की गम्भीर वृत्ति से निश्चल हो गया हो, वही गीता का प्रकरण जान सकता है। गीता सुनने के लिए जो लोग अर्जुन की पंक्ति में बैठने के योग्य हों, उन्हीं सन्तों को कृपा कर इस कथा की ओर ध्यान देना चाहिए। कुछ लोगों को ऐसा जान पड़ेगा कि मैंने कुछ अधिक धृष्टता की है; पर वास्तव में ऐसी बात नहीं है। हे श्रोतागण, आप लोग गम्भीर और उदार अन्तःकरण के हैं, इसीलिए मैंने आपके चरणों में नम्र होकर यह प्रार्थना की हे। माता-पिता का यह स्वभाव ही होता है कि लड़का यदि तोतली बोली में कोई बात कहे तो वे प्रसन्न और सन्तुष्ट

भवान्भीष्मश्च कर्णश्च कृपश्च समितिञ्जयः।
अश्वत्थामा विकर्णश्च सौमदत्तिस्तथैव च ॥८॥

अब प्रसंगवश मैं अपनी सेनाओं के नेताओं और प्रमुख तथा प्रसिद्ध शूर-वीरों के नाम भी बतलाता हूं, सुनिये। आपके सरीखे जो प्रथम श्रेणी के मुख्य वीर हैं, उनमें से दिग्दर्शन मात्र के लिए केवल एक-दो वीर के नाम बतलाता हूं। ये गंगापुत्र भीष्म पितामह हैं जिनके प्रताप का तेज सूर्य के तेज के समान है। और यह वीर कर्ण ता शत्रु रूपी हाथियों का संहार करने वाला सिंह ही है। इनमें से प्रत्येक ऐसा है कि यदि वह चाहे तो अकेला ही सारे विश्व का सहार कर सकता है। क्या ये कृपाचार्य अकेले ही सारे विश्व का संहार नहीं कर सकते ? और देखिये, यह वीर विकर्ण है और वह उधर अश्वत्थामा हैं जिनकी धाक स्वयं सर्व-विध्वंसक काल भी मानता है। और समितिजय तथा सौमदत्ति आदि बहुत से वीर हैं जिनकी सामर्थ्य की माप स्वयं ब्रह्मा भी नहीं कर सकते।

अन्ये च बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः।
नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः ॥९॥

जो शस्त्र-विद्या में निष्णात हैं, जो मन्त्र-विद्या में स्वयं अवतार ही जान पड़ते हैं, जिन्होंने समस्त अस्त्र-समूहों को संसार में प्रचलित किया है, और जिनके अङ्गों में पूरा-पूरा प्रताप छाया हुआ है, वे सब अप्रतिम वीर जी-जान से मेरे अनुयायी हुए हैं। जिस प्रकार पतिव्रता का हृदय अपने पति को छोड़कर औरों को कभी स्पर्श भी नहीं करता, उसी प्रकार इन महायोद्धाओं के लिए मैं ही भक्ति-सर्वस्व हो गया हूं। मेरे कार्य के आगे ये लोग अपने प्राणों को भी कोई चीज नहीं समझते और इस प्रकार ये लोग स्वामिनिष्ठा में निःसीम और निर्दोष हैं। ये लोग युद्ध-कौशल जानते हैं और युद्ध-कला की कीर्ति को इन्हीं लोगों ने जीवित रखा है। यहां तक कि क्षत्रियों के बाने का उद्गम इन्हीं लोगों से हुआ है। और हमारी सेना में जो ऐसे सर्वोपरि वीर हैं, उनकी गिनती कहां तक की जाय ! बस समझ लीजिये कि वे असंख्य ही हैं।

अपर्याप्तं तदस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितम्।
पर्याप्तं त्विदमेतेषां बलं भीमाभिरक्षितम् ॥१०॥

समस्त क्षत्रियों में जो श्रेष्ठ और संसार में महावीर पितामह भीष्म हैं, उन्हें सेनापति बनाया गया है। इन्हीं भीष्म के बल से आच्छादित यह सेना एक किले की तरह बनी हुई दिखाई देती है और इसके सामने यह त्रिभुवन भी तुच्छ जान पड़ता है। एक तो समुद्र यों ही सब लोगों को अलंघ्य जान पड़ता है; तिस पर जैसे उसे वड़वानल की सहायता मिल जाय, अथवा जिस प्रकार प्रलय की अग्नि और अत्यन्त प्रबल वायु का संयोग हो जाय, उसी प्रकार की अवस्था इन गंगा-पुत्र भीष्म के सेनापति होने से हो गई है। फिर भला हमारी सेना के साथ कौन लड़ सकता है ? और फिर पांडवों की यह सेना तो बहुत ही थोड़ी है। पर यह छोटी-सी सेना भी मुझे अपरम्पार दिखाई देती है। और इस सेना का नायक वह प्रबल और उद्दंड भीमसेन बना है।" इतना कहकर दुर्योधन ने अपनी बात समाप्त की।

अयनेषु च सर्वेषु यथाभागमवस्थिताः।
भीष्ममेवाभिरक्षन्तु भवन्तः सर्व एव हि ॥११॥

इसके उपरान्त उसने फिर समस्त सैनिकों से कहा--"अब तुम लोग अपना-अपना दल व्यवस्थित करो। जिन-जिन लोगों को सेना की जितनी-जितनी अक्षौहिणियां दी गई हैं और उनकी रक्षा के लिए जिस प्रकार महारथियों का विभाग किया गया है, उसी के अनुसार सब लोग अपनी-अपनी सेना की व्यवस्था करें और सब लोग भीष्म की आज्ञा मानें।" इसके उपरान्त दुर्योधन ने द्रोणाचार्य की ओर घूमकर कहा--"सुनो, तुम सब लोग केवल इन भीष्म की रक्षा करो। जिस प्रकार मैं इनका सम्मान करता हूं, उसी प्रकार तुम सब लोग भी इनका सम्मान करो;

